( मिस्टिक एक्सपीरिएंस ) कहेंगे। 'रहस्यानुभव' के संबंध में साधारणतः यही समझा जाता है कि वह किसी अज्ञात तथ्य का अनायास उपलब्ध ज्ञान होता है। यह योग की एक अलौकिक सिद्धि या दिव्य दृष्टि के रूप में माना जाता है जिससे बिना किसी प्रकार के ऊहापोह के त्रिकाल की बातें प्रत्यक्ष हो जाती हैं। पर भक्तों का 'ज्ञानप्रसाद' इस प्रकार के 'यौगिक प्रत्यक्ष' से भिन्न वस्तु है। भक्तिमार्ग शुद्ध भावमार्ग या प्रेममार्ग है। यह योगमार्ग से अलग है, यह बात सदा ध्यान में रखनी चाहिए। भक्त अपने ध्यान या भाव की मग्नता में भगवान् के संबंध में किसी नई बात का, उसके किसी ऐसे स्वरूप का जिसका निरूपण कहीं न हुआ हो, उद्घाटन नहीं करता।

ज्ञानी ब्रह्म के जिस स्वरूप का अपने चिंतन के बल से उद्घाटन करके तटस्थ हो जाता है उसी स्वरूप को भावुक भक्त लेता है और ध्यान या भावमग्नता के समय उसमें अपनी सारी सत्ता को—हृदय प्राण, बुद्धि, कल्पना, संकल्प इत्यादि सारी वृत्तियों को—समाहित और घनीभूत करके बड़े वेग के साथ लीन कर देता है। इस प्रकार अपनी व्यक्तिगत सत्ता की भावना का पूर्ण विसर्जन हो जाने पर केवल उसी ध्येय स्वरूप की अत्यंत तीव्र अनुभूति मात्र शेष रह जाती है। यह एकांत अनुभूति प्रत्यक्ष दर्शन के ही तुल्य होती है। संराधन काल के ज्ञान की यही विशेषता है। यही उसका मूल्य है। इस ज्ञान द्वारा किसी नए तथ्य का उद्घाटन नहीं होता, किसी ऐसी बात की जानकारी नहीं होती जिसे कोई न जानता हो। भक्तों के 'ज्ञानप्रसाद' या 'रहस्यानुभूति' का यही स्वरूप रहस्यवाद का विवेचन करनेवाले प्रसिद्ध पाश्चात्य विद्वानों ने भी स्वीकार किया है[1]।

---

१. आर० एम० जोन्स लिखते हैं –

"द मिस्टिकल एक्सपीरिएंस हैज़ अनडाउटेड्ली ए नोएटिक वैल्यू बट इट कंजिस्ट्स इन लीप्स अव इनसाइट थ्रू हाइटेंड लाइफ, इन ऐन इंटेंसिफाइंग अव विज़न थ्रू द फ्यूज़िंग अव आल द डीप-लाइंग पावर्स अव इंटेलेक्ट, इमोशंस ऐंड विल, ऐंड इन ए करेस्पांडिंग सर्ज अव कन्विक्शन थ्रू द डाइनैमिक इंटीग्रेशन अव पर्सनैलिटी, रादर दैन इन द 'गिफ्ट' अव न्यू नालेज-फैक्ट्स।'

——एसाइक्लोपीडिया अव रेलिजन ऐंड एथिक्स।

कोरे ज्ञानी को भगवान् के स्वरूप की—व्यक्त और सगुण स्वरूप की—कुछ जानकारी भर रहती है। पर भक्त को उसी कुछ जाने हुए या विज्ञान स्वरूप का साक्षात्कार और रसात्मक अनुभूति होती है। साक्षात्कार भावना या कल्पना ( इमैजिनेशन ) द्वारा होता है और रसात्मक अनुभूति भाव ( इमोशन ) द्वारा। प्राचीन ऋषि 'साक्षात्कृतधर्मा' कहलाते थे। बौद्धों ने भी केवल 'विज्ञात' और 'साक्षात्कृत' में भेद किया है। गोस्वामी तुलसीदास ने इसी 'विज्ञान' को, केवल जान लेने भर को, 'वाक्यज्ञान' कहकर यह भी बतलाया है कि

वाक्यज्ञान अत्यंत निपुन भव पार न पावै कोई।

साक्षात्कार होने पर ही, कल्पना में पूर्ण बिंबन होने पर ही, रसानुभूति हो सकती है। भक्त की अनुभूति वही है जिसे काव्य की लीनता या 'रसप्रतीति' कहते हैं। प्रक्रिया भी वही स्वाभाविक और सीधी सादी है। कल्पना या भावना जिससे विज्ञात का भीतरी साक्षात्कार होता है और भाव या रागात्मिका वृत्ति, जिससे आनंदानुभूति होती है, दोनों मनुष्य की स्वाभाविक वृत्तियाँ हैं। बस इन्हीं दो स्वाभाविक वृत्तियों के सहारे भक्तिरस की निष्पत्ति हो जाती है। इसके सीधे सादे विधान में न इड़ा पिंगला नाड़ियाँ हैं, न सहस्रार चक्र, न ब्रह्मरंध्र, न आसन, न प्राणायाम।

एक उदाहरण लीजिए। कोई शुष्क उपदेशक या ज्ञानी तो यह कहकर ही छुट्टी पा जाता है कि भगवान् जगत् की रक्षा, पालन और रंजन करते हैं। पर भक्त की जगी हुई भावना या कल्पना रक्षा, पालन और रंजन के न जाने कितने दृश्यों तक पहुँचती चली जाती है जिससे पालक और रंजन स्वरूप का साक्षात्कार हो जाता है और करुणा, शक्ति, शील, सौंदर्य इत्यादि के अनंत प्रवाह में अवगाहन करके भक्त की सारी अंतर्वृत्ति मंगलविधायिनी हो जाती है। भक्त की अंतर्दृष्टि का यही रमण, उसकी पहुँच की दूरी नहीं, उसकी यथार्थ विभूति है। भक्त का थोड़ा सा जानना भी औरों के बहुत अधिक जानने से अधिक कल्याणकारी होता है—उसके लिये भी, संसार के लिये भी। भक्त की संपत्ति केवल उसके प्रेम की गंभीरता है; किसी नई बात की जानकारी, कोई अलौकिक सिद्धि आदि नहीं। सर्वसाधारण में भक्तों को अलौकिक ज्ञानसंपन्न, अलौकिक सिद्धिसंपन्न समझने की चाल योगियों के साथ उनका घालमेल करने के कारण चली है। वैष्णव भक्तिमार्ग तो सीधा

सादा प्रेममार्ग है और योग के सिद्ध मार्ग से सर्वथा भिन्न है। इसमें अलौकिक ज्ञान, अलौकिक सिद्धि, करामात, चमत्कार आदि के लिये कोई जगह नहीं—

अति सूधो सनेह को मारग है जहँ नेकु सयानप बाँक नहीं।

भागवत पुराण में भक्ति के नौ प्रकार के विधान बताए गए हैं—

श्रवणं, कीर्त्तनं, विष्णोः स्मरणं, पादसेवनम्।
अर्चनं, वन्दनं, दास्यं, सख्यं, आत्मनिवेदनम्॥

यह प्रेमपुष्टि का सीधा सादा और स्वाभाविक विधान है। इसमें वे ही बातें हैं जो किसी के अनन्य प्रेमी होकर लोग बराबर किया करते हैं। लोग अपने प्रिय के संबंध की बातें सुनते हैं, उसकी बातों का वर्णन करते हैं, उसके गुण गाते हैं, मन में उसका स्मरण किया करते हैं, इत्यादि। तुलसी, सूर आदि जितने भारतीय परंपरावाले (सगुणोपासक) भक्त हुए हैं सब ने भक्तिमार्ग की सरलता और सुगमता पर बहुत अधिक जोर दिया है। वैष्णव भक्त भी ध्यान करते हैं, आँख भी मूँदते हैं, पर 'स्मरण' के लिये, स्वरूप को मन में लाने के लिये, 'अनाहत नाद' सुनने के लिये नहीं, सुरति की डोरी पकड़कर निर्गुण और अव्यक्त तक पहुँचने के लिये नहीं,। भागवत धर्म या वैष्णव भक्तिमार्ग के संबंध में यह बात अच्छी तरह ध्यान में रखनी चाहिए। इसकी साधना का आधार मनुष्य की सहज रागात्मिका वृत्ति (साइकोलाजी अव ह्यूमन इमोशंस) है। इसकी पद्धति शुद्ध प्रेमपद्धति है—वह प्रेमपद्धति जिसे सब लोग स्वभावतः जानते हैं, जिसका अनुसरण थोड़ा बहुत प्राणिमात्र करते पाए जाते हैं, जिसके लिये कोई पेचीली शारीरिक या मानसिक क्रिया आवश्यक नहीं, कोई अलौकिक सिद्धि अपेक्षित नहीं। योगसिद्धि की बातों के प्रचार से भक्ति के इस यथार्थ स्वरूप की भावना किस प्रकार आच्छन्न और बाधित हो रही थी, इसे लोकप्रवृत्ति पर सूक्ष्म दृष्टि रखनेवाले गोस्वामी तुलसीदास जी ने अच्छी तरह परखकर कहा था—

गोरख जगायो जोग, भगति भगायो लोग,
निगम नियोग सो तो कलि ही छरो सो है।

योग साधनात्मक रहस्यवाद है। हमारे यहाँ के वैष्णव भक्तिमार्ग में तो उसके लिये स्थान न था, पर फारस का रहस्यवादी सूफी संप्रदाय

ज्यों ही भारतवर्ष में आया उसने उसका पूरा समावेश अपने भीतर कर लिया। योग के नाम से जो साधनात्मक रहस्यवाद बौद्ध और शैव संप्रदायों में चला आ रहा था वही सूफियों को मिला। वह बौद्धों के 'सहजिया' संप्रदाय से होता हुआ गोरखपंथियों में जिस रूप में था उसी रूप में सूफियों के बीच फैलता गया। कई प्रकार के रसायनी रहस्यवाद भी कुछ शैव संप्रदायों में चले आ रहे थे। इन सबकी पूरी चर्चा कुतबन, जायसी इत्यादि 'प्रेममार्गी सूफी शाखा' के हिंदी काव्यों में मिलती है। ध्यान देने की बात यह है कि सूफियों का रहस्यवाद भावात्मक था—उसमें हृदयपक्ष की प्रधानता थी। वह इस रूखे साधनात्मक रहस्यवाद की ओर कैसे लपका? लपकने का एकमात्र कारण था रहस्य की प्रवृत्ति, ज्ञान के किसी गुप्त अप्राकृत उद्गम का कुतूहल, जिसका पैगंबरी मजहबों के भीतर प्रवर्तित भक्तिमार्गों में प्राबल्य होना अनिवार्य था। सूफियों की देखादेखी उनके मेल का जो भक्ति-मार्ग 'निर्गुण पंथ' के नाम से कबीरदास के समय से चला उसमें भी रहस्य की प्रवृत्ति—भक्तों में अलौकिक ज्ञान के आरोप द्वारा सामान्य जनता में कुतूहल उत्पन्न करने की प्रवृत्ति—पूरी पूरी थी।

यह कहा जा चुका है कि हमारे यहाँ का भक्तिमार्ग ब्रह्म का उभयात्मक स्वरूप लेकर चला था। उसे सगुण भक्तिमार्ग कहने का अभिप्राय यह है कि वह प्रेम का वास्तविक संचार, हृदय का सचमुच रमण, ब्रह्म के उतने ही स्वरूप के भीतर मानता है जितना व्यक्त अतः सगुण है। प्रेम का संचार वहीं तक हो ही सकता है। अतः भारतीय भक्तिमार्ग का आरंभ से ही यही पक्ष रहा और अब तक है। 'सगुण' विशेषण जो उसके साथ लगने लगा वह पीछे, जब कबीर द्वारा प्रवर्तित भक्तिमार्ग 'निर्गुण' के नाम से प्रसिद्ध हुआ। 'निर्गुण' और 'अव्यक्त' को लेकर कभी कोई भक्तिमार्ग भारतीय आर्य धर्म के भीतर नहीं चला।

अव्यक्त को लेकर चलनेवाला हमारे यहाँ का योगमार्ग है। योगमार्ग भक्तिमार्ग से बिलकुल अलग है। भक्तिमार्ग मनुष्य की स्वाभाविक रागात्मिका वृत्ति को साधन बनाकर चला है; योगमार्ग संपूर्ण रागात्मिका वृत्ति को, सारे मनोविकारों को, मारकर अंतःकरण की एक रहस्यात्मक पद्धति द्वारा ब्रह्म के उस अव्यक्त स्वरूप के साक्षात्कार को लक्ष्य रखकर चला है जिसके पास तक तत्वचिंतन द्वारा नहीं पहुँच सकते। अतः योगमार्ग का पुरुषार्थ एक प्रकार

की ज्ञानोपलब्धि ही है, पर तत्वचिंतन की प्रकृत पद्धति से नहीं, बल्कि अंतःकरण की एक कठोर रहस्यात्मक प्रक्रिया से जिसमें प्रेम, अनुराग, स्नेह, आसक्ति इत्यादि का कहीं नाम नहीं। भागवत में इस योग की प्रक्रिया से भक्ति और सेवा की पद्धति को अलग ही नहीं, विशेष शांतिप्रद भी बतलाया है—

यमादिभिर्योगपथैः कामलोभहतो मुहुः।
मुकुन्दसेवाया यद्वत्तथाऽऽत्माऽद्धा न शाम्यति॥ (१-७-३६)।

सूफियों ने हिंदुस्तान में आकर क्यों और किस तरह योगमार्ग को अपने प्रेममार्ग के साथ संयुक्त किया इसका वर्णन ऊपर कर आए हैं। कबीरदास जी ने इसी योगमार्गसंयुक्त प्रेममार्ग का विचार किया। 'निर्गुण भक्तिमार्ग' का ढाँचा सूफी ही रहा केवल उपास्य का स्वरूप वेदांत के निर्गुण परब्रह्म का भी ग्रहण कर लेने से अव्यवस्थित हो गया। सूफियों के सिद्धांतपक्ष में प्रतिबिंबवाद था; वह एक प्रकार का सूक्ष्म सगुणवाद था, इसी से प्रकृति के प्रति उसमें बड़ी भावुकता थी। उनके प्रतिबिंबवाद के अनुसार जगत् का जो यह स्थूल रूप है उसी के अनुरूप, पर अत्यंत सूक्ष्म, स्वरूप आत्मा या परमात्मा का भी है।[1] यह स्थूल जगत् सूक्ष्म ब्रह्म की छाया या प्रतिबिंब है। परजगत् और दृश्य जगत् का यही सारूप्य ही सूफी रहस्यवाद की रमणीयता है जो उसे हृदयरंजक बनाती है।[2] 'निर्गुण पंथ' ने वेदांत के निर्गुण और अव्यक्त तथा योगियों के स्वांतःस्थ ईश्वर—इन दोनों को जान या अनजान में समेटकर सूफियों के प्रेममार्ग का एक विलक्षण स्वरूप बनाया। उक्त पंथ की वाणी जहाँ प्रेमभाव की व्यंजना करती है वहाँ तो सूफी ढंग पूरा पूरा रहता है, पर जहाँ वह ज्ञानोन्मुख होती है वहाँ योगियों और शुष्क वेदांतियों का ढर्रा पकड़ती है। कबीरदास ने गोरख आदि योगियों के साथ अपना मेल साफ शब्दों में मिलाया है—

---

१. दे० जायसी ग्रंथावली की भूमिका।

२. इट इज वन अव द ऐग्जियम्स अव मिस्टिसिज्म दैट देयर इज ए करेसपांडेंस बिट्वीन द माइक्रोकाज्म ऐंड मैक्रोकाज्म, द सीन ऐंड द अनसीन वर्ल्ड्स।

—एंसाइक्लोपीडिया अव रेलिजन ऐंड एथिक्स।

गोरख, भरथरि, गोपीचंदा।
तेहि मन सों मिलि करहिं अनंदा।
अकल निरंजन सकल सरीरा।
तेहि मन सों मिलि रहा कबीरा।

जगत् और परजगत् की जिस सारूप्य भावना का ऊपर उल्लेख है उसके बिना प्रेमयोग या भक्तिमार्ग चल ही नहीं सकता। उपनिषदों ने ब्रह्म के लिये जो 'व्यक्ताव्यक्त' शब्द का प्रयोग किया है उसमें सारूप्य की यह भावना स्पष्ट है। अव्यक्त की ही अभिव्यक्ति यह व्यक्त दृश्य जगत् है। दोनों को एकदम भिन्न समझना भक्तिमार्ग ठीक नहीं मानता। भागवत में लिखा है कि जब सृष्टि के आदि में ब्रह्मा ने कमल पर बैठे बैठे चारों ओर ताका तो कहीं कुछ न दिखाई पड़ा जिससे वे समझते कि हम क्या हैं, कहाँ से उत्पन्न हुए। वे उस कमलनाल का मूल ढूँढ़ते ढूँढ़ते बहुत नीचे तक गए, पर उसका अंत न मिला। तब उन्होंने ध्यान किया और शेष पर सोए भगवान् का साक्षात्कार किया। उस समय वे बोले—

नातः परं परम यद्भवतः स्वरूप-
मानन्दमात्रमविकल्पमविद्धवर्चः।
पश्यामि विश्वसृजमेकमविश्वमात्मन्
भूतेन्द्रियात्मकमदस्त उपश्रितोऽस्मि॥

भारतीय भक्तिमार्ग में गृहीत इस अभिव्यक्तिवाद में और सूफियों द्वारा गृहीत वेदांत के प्रतिबिंबवाद में जो थोड़ा सा भेद है उसे समझ रखना चाहिए। अभिव्यक्तिवाद इस जगत् को ब्रह्म का प्रकाश कहता है और प्रतिबिंबवाद उसकी छाया। अभिव्यक्तिवाद के अनुसार यह दृश्य जगत् भी ब्रह्म ही है, उसकी छाया नहीं। गीता में भगवान् ने स्पष्ट कहा है कि जगत् में जो कुछ ऊर्जित और दिव्य दिखाई दे वह मैं ही हूँ। इसका तात्पर्य यही है कि संपूर्ण जगत् ब्रह्म ही है पर हमारा परिमित ज्ञान ऐसा है कि उसके गोचर होने योग्य ब्रह्मत्व हमे सर्वत्र नहीं दिखाई पड़ता, कहीं कहीं दिखाई पड़ता है। अवतारों में ब्रह्मत्व सबसे अधिक दिखाई पड़ा है इसी से ब्रह्मबुद्धि से उनकी उपासना चली है।

पैगंबरी मजहबों के भीतर चले हुए भक्तिमार्गों में प्रेमभाव का प्रधान आधार होने पर भी उनके अनुयायियों में ज्ञानकौतुक की प्रवृत्ति बहुत अधिक

रही भारतीय सगुण भक्तिमार्ग के अनुयायियों में क्यों इसका प्राबल्य नहीं हुआ, इसका लंबा चौड़ा कारण है। लाल समुद्र के आस पास चले हुए मजहबों में एकेश्वरवाद की जो प्रतिष्ठा हुई वह ईश्वर के प्रेषित आदेश के रूप में अर्थात् रहस्यात्मक ढंग से। प्रवर्तकों ने ईश्वर के स्वरूपचिंतन की पद्धति का समावेश अपनी धर्मपुस्तकों में नहीं किया था, इससे मजहब में अक्ल को दखल देने से लोग डरते थे। पर जीव, जगत् और ईश्वर - इन अपने सबसे बड़े विषयों की ओर गए बिना धार्मिकों की बुद्धि रह भी नहीं सकती थी। अतः मूल में न रहने पर भी ज्ञानकांड का समावेश पीछे से उन मजहबों में तत्वचिंतक आर्य जातियों के 'ब्रह्मवाद' या 'अद्वैतवाद' से लेकर हुआ। पर मनुष्य की प्राकृतिक बुद्धि का अधिकार स्वीकृत न होने के कारण तत्वज्ञान की बातों के प्रचार का यही उपाय था कि वे बातें बुद्धि से सोची हुई न कही जायँ, सीधे ईश्वर के यहाँ से भक्त महात्माओं के अंतस् में प्रेषित कही जायँ। अतः आर्य जातियों का 'ब्रह्मवाद' पैगंबरी मजहबों के रहस्यवाद का आधार हुआ।[1]

ईसाई धर्म का इतिहास लीजिए। उसका मूल रहस्यात्मक स्वरूप तो यहूदी धर्म की परंपरा से ही आया था जिसमें फरिश्तों के द्वारा ईश्वर के संदेश की प्राप्ति, विलक्षण विलक्षण रूपकसंकेतों द्वारा ईश्वरीय बातों को प्रकट करनेवाले स्वप्न आदि का प्रचार चला आता था।[2] पीछे जिस तत्वज्ञान या ज्ञानकांड का ईसाई रहस्यात्मक भक्तिमार्ग में समावेश किया गया वह सुकरात, अफलातून, अरस्तू, प्लोटिनस इत्यादि यूनानी दार्शनिकों के निरूपित

---

१. मिस्टिकल स्टेट्स अव माइंड इन एव्री डिग्री आर शोन बाइ हिस्ट्री टु मेक फार द मोनड द व्यू।

— डब्ल्यू० जेम्स (प्रैग्मैटिज्म)।

२. द बिलीफ इन मिस्टिकल थियोलाजी ऐंड इट्स कनेक्टेड फेनामेना वाज टेकेन ओवर बाई क्रिश्चिऐनिटी फ्राम जूडाइज्म। जूडाइज्म टेंडेड टु रिगार्ड गाड ऐज सो ट्रैंसेंडेंट ऐंड इनइफेब्ल दैट ही कुड डील विद क्रीचर्स ओन्ली बाई ऐंजेलिक मेडिएशन। इट वाज द फैशन टु सी आर राइट अव ऐपोकैलिप्स, सिंबालिक विजन्स, ऐंजेलिक मिनिस्टर्स।

—एंसाइक्लोपीडिया आव रेलिजन ऐंड एथिक्स।

सिद्धांतों के आधार पर था। ये सिद्धांत वास्तव में वे ही थे जिनका प्रतिपादन भारतवर्ष के उपनिषदों के भीतर बहुत प्राचीन काल में हो चुका था और जो वेदांत के आधार हुए। ब्रह्म और जीव का वही स्वरूप और संबंध, परब्रह्म की वही निर्विशेषता और अप्रमेयता, वही 'नेति नेति', हृदय और गोचर की वही इयत्ता और क्षणभंगुरता जो उपनिषद् और वेदांत में कही गई थी, उक्त यूनानी दर्शनों में भी थी।[1]

इसी प्रकार फारस की सीमा पर इस्लाम धर्म के भीतर जिस रहस्यात्मक सूफी भक्तिमार्ग का प्रचार हुआ उसका आधार अधिकतर भारतवर्ष का वेदांती अद्वैतवाद था। तात्पर्य यह कि उक्त भक्तिमार्ग का जो रहस्यात्मक स्वरूप था वह तो सामी ( सेमेटिक ) मजहब का था, और उसका जो तत्वज्ञानात्मक ( रैशनलिस्टिक ) आधार था वह आर्यजाति के ज्ञानकांड का था। सूफियों पर चाहे यूनानी दर्शन ( नियो प्लैटानिज्म ) का भी कुछ प्रभाव पड़ा हो, क्योंकि तत्वज्ञान की कुछ यूनानी पुस्तकों के छायानुवाद भी अरबी में हुए थे, पर उनके पूरे सिद्धांत की नींव भारतीय वेदांत पर ही पड़ी थी। जिस साहस के साथ उन्होंने 'अनहलक' की घोषणा की थी वह उपनिषदों के 'तत्वमसि' और 'अहं ब्रह्मास्मि' वाला साहस था। उनका 'प्रतिबिंबवाद' वेदांत के विवर्तवाद, दृष्टिसृष्टिवाद, अज्ञातवाद आदि अनेक वादों में से एक प्रसिद्ध वाद है। मूल धर्म का स्वरूप रहस्यात्मक होने के कारण तत्वज्ञान की इन बातों की

---

१. द फंडामेंटल मेटाफिजिक्स इन ह्विच द डाक्ट्रिन अव क्रिश्चियन मिस्टिसिज्म इज ग्राउंडेड इन ग्रीक रैशनलिस्टिक मेटाफिजिक्स, फार्म्युलेटेड बाइ साक्रेटीज ऐंड हिज ग्रेट सक्सेसर्ज प्लैटो, ऐरिस्टाट्ल ऐंड प्लाटिनस...।

गाड, ऐकार्डिंग टु दिस ग्रीक इंटरप्रिटेशन इज ऐब्सोल्यूट रियालिटी विद नो ऐडमिक्श्चर अव मैटर, दैट इज विद नो पोटेंशैलिटी आर पासिबिलिटी अव चेंज। देयर इज हाउएवर समथिंग इन द ह्यूमन सोल ह्विच इज अनऐसंडर्ड फ्राम द ऐब्सोल्यूट, समथिंग ह्विच एसेंशली इज दैट रियालिटी।... दिस इंटेलेक्चुअल फार्म्युलेशन नेसेसैरिली इनवाल्व्स ए *वाया निगेटिवा*। ही इज नाट 'दिस', ही इज नाट 'दिस'।

—एंसाइक्लोपीडिया आव रेलिजन ऐंड एथिक्स।

उपलब्धि रहस्यात्मक ढंग से ही मानी जा सकती थी। अतः ऐसी बातें महात्माओं के अंतस् में प्रेमोन्माद की तुरीयावस्था में प्रेषित कही जाती थीं। इसी रूप में उनका समावेश मजहब के भीतर हो सकता था।

भक्तिमार्ग अपने विशुद्ध रूप में धर्मभावना का भावात्मक या रसात्मक विकास है। यह विकास उपास्य ईश्वर के स्वरूप की प्रतिष्ठा के उपरांत ही होता है। स्वरूप की यह प्रतिष्ठा तत्वचिंतन या ज्ञान की प्रकृत पद्धति के द्वारा ही हो सकती है और सर्वत्र हुई है। परोक्ष के संबंध में, ईश्वर के संबंध में, मूल नित्य सत्ता के संबंध में, जो बातें कही जायँगी वे वास्तव में शुद्ध बुद्धि की क्रिया द्वारा ही प्रस्तुत मानी जा सकती हैं। रागात्मिका वृत्ति द्वारा, भावोन्माद द्वारा ऐसी बातें तो दूर रहें, साधारण बातें भी नहीं जानी जा सकतीं। न हम कान से देख सकते हैं, न नाक से सुन सकते हैं। पर भावात्मिका भक्ति क्यों और किस प्रकार ज्ञान का भी एक रहस्यमय साधन पैगंबरी मजहबों के भीतर मानी गई, यह हम ऊपर दिखा आए। ज्ञान इने गिने लोगों की संपत्ति होता है। ज्ञान के अधिकारी वे ही हो सकते हैं जिनमें बुद्धि का विकास अधिक हो, जिनकी ग्रहण शक्ति शास्त्रचिंतन आदि द्वारा परिष्कृत, व्यवस्थित और समुन्नत हो। पर भक्ति का अधिकार, गहरी से गहरी भक्ति का अधिकार, मूर्ख से मूर्ख को भी पूरा रहता है। अतः किसी में केवल भक्ति देखकर इसे ज्ञान का भी अधिकारी मान लेने की चाल चल पड़ने का यह परिणाम अनिवार्य है कि भक्ति की ओट में बहुत से मूर्ख भी ऐसे बड़े बड़े विषयों की अनधिकार चर्चा करते फिरें जो उनकी बुद्धि मे कभी धँस ही नहीं सकते।

चिंतन करनेवाली निश्चयात्मिका बुद्धि भी, सूक्ष्म और दूरारूढ़ ज्ञान का एकमात्र साधन होने के कारण, ईश्वर का बड़ा भारी प्रसाद है। इस बात का पूर्ण स्वीकार आर्यधर्म के प्रारंभिक काल में ही हुआ और श्रुति के भीतर ही ज्ञानकांड की प्रतिष्ठा उपनिषदों के रूप में हुई। उपनिषद् तत्वचिंतक ज्ञानसंपन्न ऋषियों के आध्यात्मिक विचारों के संग्रह हैं। उनमें बहुत से स्थल संवाद के रूप में हैं, जिनमें शंकासमाधान भी है। इस प्रकार उनका तत्वज्ञानात्मक (रैशनलिस्टिक) स्वरूप स्पष्ट है। उनमें उपासना का संकेत भी बीच बीच में है, पर उनका प्रधान लक्ष्य ब्रह्म के तात्विक या पारमार्थिक स्वरूप की प्रतिष्ठा है। हमारे यहाँ की कई हजार वर्ष पुरानी परंपरा भी वेदों

के उपनिषद् भाग को 'ज्ञानकांड' कहती चली आ रही है। उपनिषदों के स्फुट विचारों को ही व्यवस्थित शास्त्र के रूप में संकलित करने के लिये बादरायण ने ब्रह्मसूत्रों की रचना की।

ऊपर कह आए हैं कि 'पूजा' के उपरांत 'उपासना' और 'भक्ति' का जो विकास हुआ वह उपास्य ईश्वर के स्वरूप की प्रतिष्ठा—ज्ञानकांड के अनुष्ठान—के उपरांत हुआ। इसका स्पष्ट संकेत जिस क्रम से धर्म के तीनों कांडों के नाम लिए जाते हैं वह क्रम देता है—कर्म, ज्ञान और उपासना; कर्मकांड, ज्ञानकांड और उपासनाकांड। स्वरूपचिंतन के पहले परोक्ष शक्ति की तुष्टि के लिये जो विधान होते थे वे 'पूजा' के ही अंतर्भूत थे। मानसी पद्धति में पूजा से आगे बढ़कर 'उपासना' का भाव है, जो स्वरूपचिंतन द्वारा परिचय बढ़ने पर ही जगता है। 'उपासना' के आगे 'भक्ति' है। इस भक्ति का सबसे प्राचीन प्रतिपादक ग्रंथ गीता है जिसमें प्रेम या भक्ति से अलग ज्ञानमार्ग का स्पष्ट निर्देश है। भागवत में भी यही बात है। भक्ति को लेकर आगे जो भिन्न भिन्न संप्रदाय चले वे भी आचार्यों के तर्क और तत्वचिंतन द्वारा निरूपित स्पष्ट सिद्धांतों को आधार मानकर चले। रामानुज, निंबार्क, वल्लभ आदि आचार्यों ने ब्रह्मसूत्र अर्थात् वेदांत दर्शन की अपनी अपनी प्रज्ञा और भावना के अनुसार व्याख्या करके भिन्न भिन्न वैष्णव भक्त संप्रदायों का प्रवर्तन किया। सारांश यह कि भारतीय भक्तिमार्ग में ज्ञान की उपलब्धि और भाव की उपलब्धि बराबर अंतःकरण की दो अलग अलग वृत्तियों द्वारा मानी गई है। किसी कोरे भक्त को, जो शास्त्रज्ञान-संपन्न न हो, अपने को ज्ञानी प्रकट करने का साहस नहीं हुआ है।

शास्त्रज्ञान-संपन्न होकर भी अपनी प्रवृत्ति के अनुसार जिन्होंने विशुद्ध हृदय पद्धति या भक्तिमार्ग का अवलंबन किया वे हृदय के निष्कपट सीधे सादे प्रेमभाव को ही अपने लिये भगवान् का प्रसाद या अनुग्रह समझते आए। रहस्यज्ञाता या परोक्षद्रष्टा समझे जाने के लिये अपने मन, वचन और कर्म को कुछ वक्र और विलक्षण रूप देने की चाल उनमें नहीं चली। ऐसी बातें उनके प्रेममार्ग की दीनता और सरलता के सिद्धांत के विरुद्ध थीं। सीधा मन, सीधी वाणी और सीधे कर्म इन भक्तों के लक्षण रहे। सूर और तुलसी भक्त होने के साथ ही पढ़े लिखे विद्वान् थे। कबीरदास की अपेक्षा

वेदांत, योग इत्यादि की बातें—जैसे, ब्रह्म, जीव, माया, पंचेंद्रिय, षड्रिपु, इला, पिंगला, चक्र, ब्रह्मरंध्र इत्यादि—वे कहीं अधिक और अच्छी तरह जानते थे। वे यदि चाहते तो उन बातों को लेकर वे भी बड़े बड़े उलझाऊ रूपक बाँधते, तरह तरह की टेढ़ी पहेलियाँ गढ़ते और पंडितों से बुझाते। पर ऐसा चाहना उनकी भक्ति की स्वाभाविक सरलता के विरुद्ध था। शास्त्र में निरूपित साधारण बातों को ही लेकर पहेली गढ़ना और उसके द्वारा यह प्रकट करना कि हम ऐसी बातें जानते हैं जो किसी के द्वारा नहीं जानी गईं, वे अपना काम नहीं समझते थे। ऐसे काम का इसके सिवा कोई फल भी नहीं कि अशास्त्रज्ञ और तत्वज्ञानहीन जनता कुतूहलमुग्ध और आश्चर्यभ्रांत होकर मुँह ताके। कबीर या और किसी रहस्योन्मुख निर्गुण भक्त की वाणी में कोई एक भी ऐसी तत्व की बात बता सकता है जो शास्त्र की एक बहुत ही साधारण बात न हो? उक्तिवैलक्षण्य मात्र में कोई नया तथ्य नहीं होता। किसी रहस्यदर्शी भक्त ने आजतक कहीं तत्वज्ञान की कोई नई बात बताई है? सौ बात की एक बात यह कि जो भक्त हो वह भक्ति की राह रहे पर रहस्यज्ञान के प्रवाद से ग्रस्त भक्त अपना मन विशुद्ध भक्ति के मार्ग पर रख नहीं सकता। वह कोई बात पूरी तरह न जानने पर भी इशारेबाजी करने के लिये इधर उधर जरूर दौड़ा करेगा। निर्गुण संप्रदाय के भक्तों ने अपना रहस्यज्ञानी स्वरूप छोड़कर भक्त के रूप में जो शुद्ध भावप्रेरित उक्तियाँ कही हैं वे बड़ी ही हृदयग्राहिणी हैं, पर ब्रह्म, जीव, माया, पंचेंद्रिय, योग की नाड़ियों, चक्रों आदि को लेकर जो रूपक और पहेलियाँ रची हैं उनका न तो काव्यक्षेत्र में कोई मूल है न ज्ञानक्षेत्र में।

जगत् की कार्यकारण परंपरा से बाहर की किसी अज्ञात शक्ति के योग या हस्तक्षेप से मन के भीतर या बाह्य जगत् में ऐसी बातें घटित होने की धारणा जो प्राकृतिक नियमानुसार न निष्पन्न हुई हों—एक प्रकार की रहस्य भावना तो यह है। दूसरे प्रकार की समुन्नत और सच्ची रहस्य भावना वह है जिसका उपयोग भाव के सम्यक् संचार के लिये काव्य या भक्ति की रस पद्धति में होता है। इस दृष्टि से विचार करने पर हमें रहस्यवाद तीन रूपों में गृहीत मिलता है—

[१] भावोपलब्धि के साधन के रूप में—रहस्य की प्रवृत्ति को ऐसी जगह यहीं मिल सकती है जहाँसे वह कोई गड़बड़ न कर सके।

रहस्यभावना का यदि कहीं मूल्य हो सकता है तो भाव के क्षेत्र में—पर यदि वह उसी क्षेत्र के प्रकृत विधान के भीतर रहे और उसमें भी उपयुक्त अवसर पर योग दे। उसके द्वारा कभी अपनी प्रिय और मधुर जीवन-भावना के अवस्थान के लिये किसी अज्ञात क्षेत्र की ओर बड़ा सुहावना संकेत मिलता है, कभी मनोरंजक कुतूहल या आश्चर्य की स्तब्धता के मिश्रण से भावों में अत्यंत रमणीयता या तीव्रता आ जाती है, कभी ज्ञात के परे भी आलंबन की सत्ता की भावना आ जाने से हमारे भाव ज्ञान की सीमा को पार करते जान पड़ते हैं। शिशिर के अंत में धूल छाई रहने के कारण किसी बड़े मैदान के क्षितिज से मिले हुए छोर पर वृक्षावलि की जो धुँधली श्यामल रेखा दिखाई पड़ती है उसके पार हमारी कल्पना को किसी अत्यंत प्रिय और मधुर अतीत या भविष्य जगत् के अवस्थान के लिये अवकाश मिलता है। इसी प्रकार अज्ञात की भावना के मेल से भाव में एक अद्भुत गूढ़ता आ जाती है। इसका अनुभव सामान्य व्यापारों में भी कभी कभी होता है। यदि कोई अज्ञात रहकर किसी की ठीक समय पर आपत्ति से रक्षा करता चला जाय तो उसके प्रति जो कृतज्ञता या पूज्य बुद्धि होगी उसकी अनुभूति कुतूहलमिश्रित होकर बड़ी ही अनूठी होगी। इसी प्रकार किसी अज्ञात द्वारा समय समय पर उपस्थित की हुई आपत्ति का भय अत्यंत स्तंभित करनेवाला होगा।

•

जिसकी शक्ति या महत्ता की बड़ी गहरी धारणा मन में होती है उसके संबंध में बातचीत करते हुए आश्चर्यमुग्ध होकर हम प्रायः कहा करते हैं कि 'न जाने कहाँसे उसमें इतनी शक्ति आ जाती है; न जाने कैसे वह इतने बड़े बड़े काम बात की बात में कर डालता है; न जाने सब बातें उसे पहले से कैसे मालूम हो जाती हैं'। यही 'न जाने' रहस्य का मूल मंत्र है। इस 'न जाने' के आ जाने से—'कौन', 'किसका', 'कहाँ', 'कहाँ से', 'किस ओर' आदि जिज्ञासा की प्रणाली के अवलंबन से—महत्व, शक्ति, ऐश्वर्य, सौंदर्य इत्यादि की भावना का बहुत अधिक प्रसार प्रतीत होता है। इस प्रकार की रहस्ययोजना भक्ति काव्य के क्षेत्र में अधिक होती है जिससे हमारी भावना ज्ञान की सीमा को पार करती सी जान पड़ती है। इसी को लाक्षणिक भाषा में 'भावना का असीम की ओर जाना' कह सकते हैं। इसका अभिप्राय सिर्फ इतना ही है कि जहाँतक व्यक्त और ज्ञात है उसके आगे भी न जाने क्या

और कितना है। अज्ञात अज्ञात ही रहता है। दूसरी बात यह कि इस रहस्य-योजना के काव्य या भक्तिरस में उपयुक्त स्थल होते हैं। जगह जगह 'कौन' 'कहाँ से', 'किस ओर' इत्यादि रखना खेलवाड़ सा हो जाता है।

भक्तिरस में यह रहस्य प्रवृत्ति अधिकतर ईश्वर को कुछ ज्ञात और कुछ अज्ञात भूमि में रखकर उनके महत्व और असीमता की भावना करने में—जिसे अचिंत्यैश्वर्य योग कहते हैं—काम आती है। यह भावना ईश्वर को जितना ही अधिक अज्ञात की ओर रखकर होगी उतनी ही रहस्यात्मक कही जायगी। अर्थात् ईश्वर को किसी सगुण और व्यक्त स्वरूप की भावना के साथ ही साथ जितना अधिक यह भावना भी लगी रहेगी कि इसके आगे वह न जाने क्या और कहाँ तक और है, उतना ही अधिक 'रहस्य' की ओर झुकाव कहा जायगा। ऐसी भावना में कुतूहल और आश्चर्य प्रधान भाव होंगे। इस कुतूहल या आश्चर्य की रहस्यात्मक रमणीयता ज्ञात और अज्ञात, व्यक्त और अव्यक्त, ससीम और असीम, इन विरुद्धों को एक साथ रखने में अनुभूत होती है।[1]

सब जगह भक्तिमार्ग ब्रह्म के उभयात्मक स्वरूप को लेकर चला है। अतः यह प्रकट करना कि व्यक्त और ससीम से हमसे कोई मतलब नहीं, हम तो केवल असीम में जाकर रमा करते हैं, भक्ति के वास्तविक सिद्धांत के विरुद्ध है। हम यह अच्छी तरह दिखा आए हैं कि अव्यक्त, निर्गुण, असीम इत्यादि निषेधवाचक शब्दों का अभिप्राय केवल इतना ही है कि जहाँतक ब्रह्म हमारी परिमित बुद्धि को व्यक्त है, जिस सीमा तक हमारा ज्ञान पहुँच सकता है, जिस गुणसमूह तक हमारी अनुभूति जा सकती है, उसके आगे भी वह अनंत है, उसके आगे उसका स्वरूप न जाने कैसा है, उसके आगे उसके गुण न जाने क्या क्या हैं[2]। अतः व्यक्त और ससीम को ही

१. इन द वेरी कंट्रास्ट अव द फाइनाइट विद द इनएफेब्ल द मिस्टिसिज्म लिव्स, ह्वेदर इट बी हिंदू आर क्रिश्चियन मिस्टिसिज्म।

—जे० रायस ( द वर्ल्ड ऐंड द इंडिविजुअल )

२. इस वाक्य के अनंतर त्रुटि का चिह्न लगाकर लिखा है—'कोट रघुवंश १०'। रघुवंश के दशम सर्ग में रावण के उपप्लव से पीड़ित देवताओं ने जब समुद्रतट पर जाकर विष्णु की स्तुति की है तो उभयात्मक स्वरूप का

लेकर भक्त ध्यान करने बैठता है, पर उसमें यह भावना और जोड़ देता है, कि वह यहीं तक नहीं है इसके आगे भी न जाने क्या और कहाँतक है।

गोस्वामी तुलसीदास, सूरदास इत्यादि शुद्ध भक्तिमार्गी कवि राम या कृष्ण की नरलीला का मुग्ध वर्णन करते करते जो यह भी संकेत कर देते हैं कि ये वही ब्रह्म हैं जो व्यापक, अव्यक्त, निर्गुण, अप्रमेय इत्यादि है उसका तात्पर्य सम्यग्दर्शन के लिये ब्रह्म के इन दोनों—व्यक्ताव्यक्त, सगुण निर्गुण, मूर्त्तामूर्त्त—स्वरूपों को एक साथ रखकर भावना करना है। ज्ञानपक्ष में इस उभयात्मक भावना से इयत्ता का परिहार होता है और भावपक्ष में कुतूहल और आश्चर्य की योजना। तुलसीदासजी ने राम में ब्रह्म के उभयात्मक स्वरूप की भावना स्पष्ट शब्दों में की है—

जय सगुन निर्गुन रूप राम अनूप भूप सिरोमने।

शुद्ध भक्तिमार्ग के अनुयायी का यही पक्ष हो ही सकता है। ईश्वर के महत्व और असीमता की एक अस्फुट भावना जगाकर भक्त को आश्चर्यमुग्ध करने के लिये अज्ञात की ओर संकेत तथा भगवान् को रागात्मक हृदय के बिलकुल पास लाने के लिये कल्पना में उनके किसी मधुर और रमणीय विग्रह की प्रतिष्ठा - बस यहीं तक रहस्यवाद का उपयोग हम असली और सच्चा मानते हैं।

[२] ज्ञानोपलब्धि के साधन के रूप में—इसके आगे जहाँ ज्ञान के क्षेत्र पर उसका धावा होता है, जहाँ वह ज्ञान का एक साधन बनने लगता है, वहाँ वह एक झूठे खेल के सिवा और कुछ नहीं रह जाता। पर इस प्रकार

---

कीर्तन इस प्रकार किया है—

अमेयो मितलोकस्त्वमनर्थी प्रार्थनावहः।
अजितो विष्णुरत्यक्तमव्यक्तो व्यक्तकारणम् ॥ १८ ॥ इत्यादि,

और अंत में यह कह दिया है कि

महिमानं यदुत्कीर्त्य तव संह्रियते वचः।
श्रमेण तदशक्त्या वा न गुणानामियत्तया ॥ ३२ ॥

अर्थात् ब्रह्म की महिमा के उत्कीर्तन में वाणी के रुकने का कारण गुणों की इयत्ता नहीं, श्रम अथवा अशक्ति है। उसके अनंत गुणों का कथन संभव ही नहीं है।

के खेल भी बराबर रहस्यज्ञानी भक्त और रहस्यवादी कवि खड़े किया करते हैं। वे अव्यक्त को अव्यक्त ही कहकर नहीं छोड़ना चाहते। अपनी दृष्टि की दिव्यता का प्रमाण देने के लिये, अव्यक्त तक अपने ज्ञान की पहुँच सूचित करने के लिये, वे उस अव्यक्त का वर्णन भी करने लगते हैं। ज्ञान की पहुँच या सिद्धि दिखानेवाले भक्त हुए तो निर्विशेषता का ब्योरा देने बैठते हैं—जैसे, जहाँ न रात है न दिन है, न अँधेरा है न उजाला है, न पाप है न पुण्य है; प्रेम ही प्रेम है इत्यादि। यदि रहस्यवादी कवि हुए तो प्रकृति के रंग रूप को लेकर तरह तरह के विराट् और अलौकिक चित्र खड़े करके यह धारणा उत्पन्न करना चाहते हैं कि हमारी दिव्य कल्पना उस असीम और अव्यक्त तक पहुँचा करती है। भावना या काव्यकला की दृष्टि से ऐसे चित्रण का कुछ मूल्य अवश्य होता है, पर उक्त धारणा उत्पन्न करने की चेष्टा की झलक से उसमें बट्टा लग जाता है। कोरी कल्पना की उड़ान को हम 'ब्लेक' की तरह आध्यात्मिक तथ्य का साक्षात्कार या ज्ञानोपलब्धि नहीं मान सकते।

[ ३ ] अर्थोपलब्धि के साधन के रूप में—कर्म के क्षेत्र में रहस्य की प्रवृत्ति का परिणाम सबसे बुरा होता है। जिस फल की प्राप्ति उपयुक्त श्रम और सोचे समझे उद्योग से होती है उसे अनायास एक अलौकिक सिद्धि के रूप में रहस्यात्मक ढंग से प्राप्त करने की वासना के कारण चिरकाल से मनुष्य-जाति अपने समय, धन और शक्ति का अपव्यय करती चली आ रही है। योग की अनेक प्रकार की अलौकिक सिद्धियाँ, यंत्र, मंत्र, तंत्र इत्यादि इसी वासनावाला रहस्यवाद है।

इन तीनों प्रकार के रहस्यवादों में से तीसरे को तो पाश्चात्य विद्वान् भी झूठा रहस्यवाद ( फाल्स मिस्टिसिज्म ) कहते हैं। पर हम दूसरे को भी झूठा रहस्यवाद मानते हैं। जिस प्रकार किसी फल या वस्तु की उपलब्धि के लिये रहस्यवाद असत् है, उसी प्रकार ज्ञान की उपलब्धि के लिये भी। हम केवल भाव (इमोशन, सेंटिमेंट) की उपलब्धि के लिये उसका अवलंबन ठीक और सच्चा मानते हैं। क्यों पाश्चात्य विद्वान् ज्ञान की उपलब्धिवाले रहस्यवाद के विरुद्ध कुछ कहना नहीं चाहते, इसका कारण उनके भक्तिमार्ग के विकास की पद्धति पर, जिसका थोड़ा सा दिग्दर्शन ऊपर हो चुका है, ध्यान देने से स्पष्ट हो जायगा।

यहूदी धर्म और ईसाई धर्म दोनों का स्वरूप मूल में केवल रहस्यात्मक

था, उसमें तत्वचिंतन की पद्धति अर्थात् ज्ञानकांड का उपदेश नहीं था। अतः भक्ति के उदार और व्यापक विधान के लिये जब एकेश्वरवाद (मोनोथेइज्म) के स्थान पर आर्य जातियों का ब्रह्मवाद या अद्वैतवाद (मोनिज्म) लिया गया तब रहस्यात्मक ढंग से अर्थात् ईश्वरानुग्रह प्राप्त भक्त महात्माओं के हृदय में भावावेश के समय अनायास प्रेषित ज्ञान या इलहाम के रूप में। अतः ज्ञान की उपलब्धि से रहस्यवाद का कोई संबंध न कहना उनके लिये कुछ कठिन पड़ता है। ईसा की गत १८वीं शताब्दी में जब आधिभौतिक वैज्ञानिकों (मैटीरियलिस्टिस) द्वारा ईसाई मजहब पर कड़े हमले हुए तब यूनान के ज्ञानकांड से गृहीत सर्ववाद (पैनथेइज्म) और ब्रह्मवाद का बहुत कुछ सहारा लिया गया। पर जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, यूनानियों का यह तात्विक (रैशनलिस्टिक) सिद्धांत योरप के भक्तिमार्ग में रहस्य सिद्धांत (मिस्टिकल डाग्मा) के रूप में गृहीत हुआ था। काव्य के क्षेत्र में जो भक्तिमार्गी रहस्यवाद नए सिरे से १६वीं शताब्दी के अंतिम चरण में योरप में उठा था उसका ऐतिहासिक कारण इस बात से स्पष्ट हो जायगा।

ऊपर जो कुछ कहा गया उससे इस बात का ठीक पता चल जाता है कि क्यों भक्तिमार्ग पाश्चात्यों में रहस्यवाद (मिस्टिसिज्म) कहा जाता है। भक्ति-मार्ग ही नहीं, उसके तात्विक आधार ब्रह्मवाद को भी वे उसी के अंतर्गत लेना चाहते हैं और उपनिषदों के ज्ञानकांड को भी रहस्यवाद कहकर उसका दार्शनिक या तात्विक स्वरूप उड़ाना चाहते हैं। इस प्रयत्न में उन्हें कठिनाइयाँ बहुत पड़ती हैं, पर वे रहस्यवाद के लक्षण उपनिषदों पर घटाने की चेष्टा करते रहते हैं। उनका तत्वज्ञानात्मक (रैशनल) स्वरूप प्रत्यक्ष देखते हुए भी उनके बीच अनिर्वचनीयता, भावुकता, अद्वैतसिद्धि की लालसा, सांत से असंतोष, अंतस् के गूढ़तम तल में जो कुछ है उसमें ब्रह्मबुद्धि—इन बातों का यत्र तत्र आभास बताकर वे उन्हें रहस्यात्मक स्वरूप देना चाहते हैं।[1]

अब देखिए कि क्या ये ही बातें तत्वचिंतन के फलस्वरूप नहीं हैं—

---

१. देखिए एन० मैकनिकल की पुस्तक इंडियन थेइज्म फ्राम द वेदिक टु द मुहम्मदन पीरियड तथा एंसाइक्लोपीडिया आव रेलिजन ऐंड एथिक्स में उनका निबंध जिसके नीचे लिखे वाक्य ध्यान देने योग्य हैं—

इट इज ट्रू अव मच इन द उपनिषद्स दैट इट इज सीकिंग टु डिस्कवर द रिलेशंस अव मैन विद द यूनिवर्स रादर दैन हिज रिलेशन विद गाड।

के खेल भी बराबर रहस्यज्ञानी भक्त और रहस्यवादी कवि खड़े किया करते हैं। वे अव्यक्त को अव्यक्त ही कहकर नहीं छोड़ना चाहते। अपनी दृष्टि की दिव्यता का प्रमाण देने के लिये, अव्यक्त तक अपने ज्ञान की पहुँच सूचित करने के लिये, वे उस अव्यक्त का वर्णन भी करने लगते हैं। ज्ञान की पहुँच या सिद्धि दिखानेवाले भक्त हुए तो निर्विशेषता का ब्योरा देने बैठते हैं—जैसे, जहाँ न रात है न दिन है, न अँधेरा है न उजाला है, न पाप है न पुण्य है; प्रेम ही प्रेम है इत्यादि। यदि रहस्यवादी कवि हुए तो प्रकृति के रंग रूप को लेकर तरह तरह के विराट् और अलौकिक चित्र खड़े करके यह धारणा उत्पन्न करना चाहते हैं कि हमारी दिव्य कल्पना उस असीम और अव्यक्त तक पहुँचा करती है। भावना या काव्यकला की दृष्टि से ऐसे चित्रण का कुछ मूल्य अवश्य होता है, पर उक्त धारणा उत्पन्न करने की चेष्टा की झलक से उसमें बट्टा लग जाता है। कोरी कल्पना की उड़ान को हम 'ब्लेक' की तरह आध्यात्मिक तथ्य का साक्षात्कार या ज्ञानोपलब्धि नहीं मान सकते।

[ ३ ] अर्थोपलब्धि के साधन के रूप में—कर्म के क्षेत्र में रहस्य की प्रवृत्ति का परिणाम सबसे बुरा होता है। जिस फल की प्राप्ति उपयुक्त श्रम और सोचे समझे उद्योग से होती है उसे अनायास एक अलौकिक सिद्धि के रूप में रहस्यात्मक ढंग से प्राप्त करने की वासना के कारण चिरकाल से मनुष्य-जाति अपने समय, धन और शक्ति का अपव्यय करती चली आ रही है। योग की अनेक प्रकार की अलौकिक सिद्धियाँ, यंत्र, मंत्र, तंत्र इत्यादि इसी वासनावाला रहस्यवाद है।

इन तीनों प्रकार के रहस्यवादों में से तीसरे को तो पाश्चात्य विद्वान् भी झूठा रहस्यवाद ( फाल्स मिस्टिसिज्म ) कहते हैं। पर हम दूसरे को भी झूठा रहस्यवाद मानते हैं। जिस प्रकार किसी फल या वस्तु की उपलब्धि के लिये रहस्यवाद असत् है, उसी प्रकार ज्ञान की उपलब्धि के लिये भी। हम केवल भाव (इमोशन, सेंटिमेंट) की उपलब्धि के लिये उसका अवलंबन ठीक और सच्चा मानते हैं। क्यों पाश्चात्य विद्वान् ज्ञान की उपलब्धिवाले रहस्यवाद के विरुद्ध कुछ कहना नहीं चाहते, इसका कारण उनके भक्तिमार्ग के विकास की पद्धति पर, जिसका थोड़ा सा दिग्दर्शन ऊपर हो चुका है, ध्यान देने से स्पष्ट हो जायगा।

यहूदी धर्म और ईसाई धर्म दोनों का स्वरूप मूल में केवल रहस्यात्मक

था, उसमें तत्वचिंतन की पद्धति अर्थात् ज्ञानकांड का उपदेश नहीं था। अतः भक्ति के उदार और व्यापक विधान के लिये जब एकेश्वरवाद (मोनोथेइज्म) के स्थान पर आर्य जातियों का ब्रह्मवाद या अद्वैतवाद (मोनिज्म) लिया गया तब रहस्यात्मक ढंग से अर्थात् ईश्वरानुग्रह प्राप्त भक्त महात्माओं के हृदय में भावावेश के समय अनायास प्रेषित ज्ञान या इलहाम के रूप में। अतः ज्ञान की उपलब्धि से रहस्यवाद का कोई संबंध न कहना उनके लिये कुछ कठिन पड़ता है। ईसा की गत १९वीं शताब्दी में जब आधिभौतिक वैज्ञानिकों (मैटीरियलिस्टि्स) द्वारा ईसाई मजहब पर कड़े हमले हुए तब यूनान के ज्ञानकांड से गृहीत सर्ववाद (पैनथेइज्म) और ब्रह्मवाद का बहुत कुछ सहारा लिया गया। पर जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, यूनानियों का यह तात्विक (रैशनलिस्टिक) सिद्धांत योरप के भक्तिमार्ग में रहस्य सिद्धांत (मिस्टिकल डाग्मा) के रूप में गृहीत हुआ था। काव्य के क्षेत्र में जो भक्तिमार्गी रहस्यवाद नए सिरे से १९वीं शताब्दी के अंतिम चरण में योरप में उठा था उसका ऐतिहासिक कारण इस बात से स्पष्ट हो जायगा।

ऊपर जो कुछ कहा गया उससे इस बात का ठीक पता चल जाता है कि क्यों भक्तिमार्ग पाश्चात्यों में रहस्यवाद (मिस्टिसिज्म) कहा जाता है। भक्ति-मार्ग ही नहीं, उसके तात्विक आधार ब्रह्मवाद को भी वे उसी के अंतर्गत लेना चाहते हैं और उपनिषदों के ज्ञानकांड को भी रहस्यवाद कहकर उसका दार्शनिक या तात्विक स्वरूप उड़ाना चाहते हैं। इस प्रयत्न में उन्हें कठिनाइयाँ बहुत पड़ती हैं, पर वे रहस्यवाद के लक्षण उपनिषदों पर घटाने की चेष्टा करते रहते हैं। उनका तत्वज्ञानात्मक (रैशनल) स्वरूप प्रत्यक्ष देखते हुए भी उनके बीच अनिर्वचनीयता, भावुकता, अद्वैतसिद्धि की लालसा, सांत से असंतोष, अंतस् के गूढ़तम तल में जो कुछ है उसमें ब्रह्मबुद्धि—इन बातों का यत्र तत्र आभास बताकर वे उन्हें रहस्यात्मक स्वरूप देना चाहते हैं।[1]

अब देखिए कि क्या ये ही बातें तत्वचिंतन के फलस्वरूप नहीं हैं—

१. देखिए एन० मैकनिकल की पुस्तक इंडियन थेइज्म फ्राम द वेदिक टु द मुहम्मदन पीरियड तथा एंसाइक्लोपीडिया आव रेलिजन ऐंड एथिक्स में उनका निबंध जिसके नीचे लिखे वाक्य ध्यान देने योग्य हैं—

इट इज ट्रू अव मच इन द उपनिषद्स दैट इट इज सीकिंग टु डिस्कवर द रिलेशंस अव मैन विद द यूनिवर्स रादर दैन हिज रिलेशन विद गाड।

के खेल भी बराबर रहस्यज्ञानी भक्त और रहस्यवादी कवि खड़े किया करते हैं। वे अव्यक्त को अव्यक्त ही कहकर नहीं छोड़ना चाहते। अपनी दृष्टि की दिव्यता का प्रमाण देने के लिये, अव्यक्त तक अपने ज्ञान की पहुँच सूचित करने के लिये, वे उस अव्यक्त का वर्णन भी करने लगते हैं। ज्ञान की पहुँच या सिद्धि दिखानेवाले भक्त हुए तो निर्विशेषता का ब्योरा देने बैठते हैं—जैसे, जहाँ न रात है न दिन है, न अँधेरा है न उजाला है, न पाप है न पुण्य है; प्रेम ही प्रेम है इत्यादि। यदि रहस्यवादी कवि हुए तो प्रकृति के रंग रूप को लेकर तरह तरह के विराट् और अलौलिक चित्र खड़े करके यह धारणा उत्पन्न करना चाहते हैं कि हमारी दिव्य कल्पना उस असीम और अव्यक्त तक पहुँचा करती है। भावना या काव्यकला की दृष्टि से ऐसे चित्रण का कुछ मूल्य अवश्य होता है, पर उक्त धारणा उत्पन्न करने की चेष्टा की झलक से उसमें बट्टा लग जाता है। कोरी कल्पना की उड़ान को हम 'ब्लेक' की तरह आध्यात्मिक तथ्य का साक्षात्कार या ज्ञानोपलब्धि नहीं मान सकते।

[ ३ ] अर्थोपलब्धि के साधन के रूप में—कर्म के क्षेत्र में रहस्य की प्रवृत्ति का परिणाम सबसे बुरा होता है। जिस फल की प्राप्ति उपयुक्त श्रम और सोचे समझे उद्योग से होती है उसे अनायास एक अलौकिक सिद्धि के रूप में रहस्यात्मक ढंग से प्राप्त करने की वासना के कारण चिरकाल से मनुष्य-जाति अपने समय, धन और शक्ति का अपव्यय करती चली आ रही है। योग की अनेक प्रकार की अलौकिक सिद्धियाँ, यंत्र, मंत्र, तंत्र इत्यादि इसी वासनावाला रहस्यवाद है।

इन तीनों प्रकार के रहस्यवादों में से तीसरे को तो पाश्चात्य विद्वान् भी झूठा रहस्यवाद ( फाल्स मिस्टिसिज्म ) कहते हैं। पर हम दूसरे को भी झूठा रहस्यवाद मानते हैं। जिस प्रकार किसी फल या वस्तु की उपलब्धि के लिये रहस्यवाद असत् है, उसी प्रकार ज्ञान की उपलब्धि के लिये भी। हम केवल भाव (इमोशन, सेंटिमेंट) की उपलब्धि के लिये उसका अवलंबन ठीक और सच्चा मानते हैं। क्यों पाश्चात्य विद्वान् ज्ञान की उपलब्धिवाले रहस्यवाद के विरुद्ध कुछ कहना नहीं चाहते, इसका कारण उनके भक्तिमार्ग के विकास की पद्धति पर, जिसका थोड़ा सा दिग्दर्शन ऊपर हो चुका है, ध्यान देने से स्पष्ट हो जायगा।

यहूदी धर्म और ईसाई धर्म दोनों का स्वरूप मूल में केवल रहस्यात्मक

था, उसमें तत्वचिंतन की पद्धति अर्थात् ज्ञानकांड का उपदेश नहीं था। अतः भक्ति के उदार और व्यापक विधान के लिये जब एकेश्वरवाद (मोनोथेइज्म) के स्थान पर आर्य जातियों का ब्रह्मवाद या अद्वैतवाद (मोनिज्म) लिया गया तब रहस्यात्मक ढंग से अर्थात् ईश्वरानुग्रह प्राप्त भक्त महात्माओं के हृदय में भावावेश के समय अनायास प्रेषित ज्ञान या इलहाम के रूप में। अतः ज्ञान की उपलब्धि से रहस्यवाद का कोई संबंध न कहना उनके लिये कुछ कठिन पड़ता है। ईसा की गत १९वीं शताब्दी में जब आधिभौतिक वैज्ञानिकों (मैटीरियलिस्टिस) द्वारा ईसाई मजहब पर कड़े हमले हुए तब यूनान के ज्ञानकांड से गृहीत सर्ववाद (पैनथेइज्म) और ब्रह्मवाद का बहुत कुछ सहारा लिया गया। पर जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, यूनानियों का यह तात्विक (रैशनलिस्टिक) सिद्धांत योरप के भक्तिमार्ग में रहस्य सिद्धांत (मिस्टिकल डाग्मा) के रूप में गृहीत हुआ था। काव्य के क्षेत्र में जो भक्तिमार्गी रहस्यवाद नए सिरे से १९वीं शताब्दी के अंतिम चरण में योरप में उठा था उसका ऐतिहासिक कारण इस बात से स्पष्ट हो जायगा।

ऊपर जो कुछ कहा गया उससे इस बात का ठीक पता चल जाता है कि क्यों भक्तिमार्ग पाश्चात्यों में रहस्यवाद (मिस्टिसिज्म) कहा जाता है। भक्ति-मार्ग ही नहीं, उसके तात्विक आधार ब्रह्मवाद को भी वे उसी के अंतर्गत लेना चाहते हैं और उपनिषदों के ज्ञानकांड को भी रहस्यवाद कहकर उसका दार्शनिक या तात्विक स्वरूप उड़ाना चाहते हैं। इस प्रयत्न में उन्हें कठिनाइयाँ बहुत पड़ती हैं, पर वे रहस्यवाद के लक्षण उपनिषदों पर घटाने की चेष्टा करते रहते हैं। उनका तत्वज्ञानात्मक (रैशनल) स्वरूप प्रत्यक्ष देखते हुए भी उनके बीच अनिर्वचनीयता, भावुकता, अद्वैतसिद्धि की लालसा, सांत से असंतोष, अंतस् के गूढ़तम तल में जो कुछ है उसमें ब्रह्मबुद्धि—इन बातों का यत्र तत्र आभास बताकर वे उन्हें रहस्यात्मक स्वरूप देना चाहते हैं।[1]

अब देखिए कि क्या ये ही बातें तत्वचिंतन के फलस्वरूप नहीं हैं—

---

१. देखिए एन० मैकनिकल की पुस्तक इंडियन थेइज्म फ्राम द वेदिक टु द मुहम्मदन पीरियड तथा एंसाइक्लोपीडिया आव रेलिजन ऐंड एथिक्स में उनका निबंध जिसके नीचे लिखे वाक्य ध्यान देने योग्य हैं—

इट इज ट्रू अव मच इन द उपनिषद्स दैट इट इज सीकिंग टु डिस्कवर द रिलेशंस अव मैन विद द यूनिवर्स रादर दैन हिज रिलेशन विद गाड।

अनिर्वचनीयता लीजिए। हम पहले ही दिखा चुके हैं कि अनिर्वचनीयता का अभिप्राय यही है कि जहाँतक ब्रह्म ज्ञेय और व्यक्त है वहीं तक वह नहीं है, उसके परे भी जो कुछ है सब ब्रह्म ही है। ज्ञेय और व्यक्त के परे ब्रह्म कैसा है, यह जाना ही नहीं जा सकता। बस, अनिर्वचनीयता का इतना ही मतलब है। वाष्कलि के तीन बार पूछने पर कि 'ब्रह्म कैसा है?' बाह्व का तीनों बार चुप रहना और अंत में कहना कि 'बता तो रहा हूँ' (अर्थात् ब्रह्म कैसा है, यह बताया ही नहीं जा सकता) यही सूचित करता है। उसका मतलब यह नहीं कि इस दृश्य और व्यक्त के परे अव्यक्त निर्गुण ब्रह्म जैसा है उसे बाह्वजी एक रहस्यवादी सिद्ध की तरह पूरा जाने हुए बैठे थे, पर उनसे कहते नहीं बनता था। इस उपाख्यान को तो अव्यक्त को बताने के ढोंग का प्रतिनिषेध ही समझना चाहिए। इसलिये शंकराचार्यजी ने अपने भाष्य में इसका उल्लेख किया है।

अद्वैत या एकत्वसिद्धि की प्रवृत्ति लीजिए। जगत् के इन बदलते हुए नाना रूपों की तह में कोई एक नित्य, अपरिच्छिन्न और अपरिणामशील सत्ता है, मनुष्य की सोचनेवाली बुद्धि ज्ञानविकास की उन्नत दशा में अवश्य इस बात तक पहुँचती है। दर्शन शास्त्र (मेटाफिजिक्स) का यही मुख्य विषय है। यह कोई इलहामी बात नहीं है।

सांत से असंतोष भी सभ्य दशा को पहुँची मनुष्य जाति के लिये स्वाभाविक

---

इट इज आफेन कंसन्डं विद द रिलेशन अव द नोअर एंड द नोन, राइर दैन विद दैट अव द वर्शिपर एंड गाड। इट गिव्स ए मेटाफिजिक राइर दैन ऐन एथिक आर रेलिजन। इन द ब्राड लाइंस अव इट्स ऐस्पिरेशंस, हाउएवर,– इट्स क्रेविंग आफेर फिल्ड विद डीप इमोशन, इट्स डिस्कंटेंट विद द फाइनाइट, इट्स कन्विक्शन दैट इज डीपेस्ट विदिन इज नियरेस्ट एकिन टु ह्वाट इज हाएस्ट अबव– इट्स वैल्यू ऐज मिस्टिसिज्म इज अनचैलेंज्ड।

उसी पुस्तक में बौद्ध रहस्यवाद (योग, तंत्र आदि) पर जो लेख है उसमें साफ कहा गया है कि हिंदुओं का प्राचीन ज्ञानकांड बिलकुल तत्वचिंतनात्मक था—प्रिमिटिव बुद्धिज्म, लाइक दि आर्थोडाक्स सिस्टम्स, वाज एंटायर्ली रैशनलिस्टिक।

है। जब उसकी बुद्धि इस विराट् विश्व की ओर देखती है तब उसकी अनंतता और प्रवाहनित्यता का अनुमान बँधता है और वह सांत रूपों के चिंतन से संतुष्ट न होकर अनंत और नित्य समष्टि के चिंतन की ओर बढ़ती है। यह ज्ञानियों की जिज्ञासा या ज्ञानपिपासा है, रहस्य-भावना नहीं।

इसी प्रकार अंतस् के मूल में चित् या द्रष्टा के रूप में जिस प्रकार आत्मा स्थित है उसी प्रकार इस अखिल विश्व की तह में कोई चित् या परमात्मा है, यह भी सोचते सोचते, तत्त्वचिंतन करते करते, एक अनुमान की हुई बात है; गैब से कान में फूँकी हुई बात नहीं।

अब रही भावुकता। यह हम दिखा आए हैं कि हृदय के योग के बिना बुद्धि द्वारा निरूपित ज्ञान निष्फल है; उसकी कुछ सार्थकता नहीं। इसी से उपनिषदों में ज्ञान की पूरी पूरी प्रतिष्ठा के साथ साथ उपासना का भी संकेत है। ज्ञान और भाव का प्रकृत क्रम हम यह ऊपर बता आए हैं कि पहले तत्वचिंतन द्वारा स्वरूप की प्रतिष्ठा होती है; फिर उस स्वरूप में हृदय का योग होता है। मनुष्य की बुद्धि और मनुष्य का हृदय, इन्हीं दोनों अंतर्वृत्तियों का ठीक और स्वाभाविक ढंग से संचालन उपनिषदों के ज्ञानकांड और उपासनाकांड दोनों का विधान है।

इनके अतिरिक्त उपनिषदों की जो और बातें उनका रहस्यात्मक स्वरूप दिखाने के लिये पेश की जाती हैं उनका भी लगे हाथ विचार कर लेना चाहिए। बृहदारण्यक उपनिषद् में ब्रह्मचिंतन की मग्नता या ब्रह्मानंद की अनुभूति का इस दृष्टांत द्वारा वर्णन किया गया है—

'जैसे पुरुष को अपनी प्रियतमा स्त्री के आलिंगन काल में यह सुध नहीं रहती कि क्या बाहर है क्या भीतर, उसी प्रकार जब उपासक प्राज्ञ द्वारा आलिंगित होता है तब उसे भीतर बाहर की सुध नहीं रहती।'[1]

---

१ तद्वा अस्यैतदतिच्छन्दा अपहतपाप्माऽभयं रूपं तद्यथा प्रियया स्त्रिया संपरिष्वक्तो न बाह्यं किंचन वेद नान्तरमेवमेवायं पुरुषः प्राज्ञेनात्मना संपरिष्वक्तो न बाह्यं किंचन वेद नान्तरं तद्वा अस्यैतदाप्तकाममात्मकाममकामं रूपं शोकांतरम्।
( ४-३-२१ )

यह जिस स्वरूप की उपासना की जाती है उसी स्वरूप की भावना की चरम दशा का वर्णन है जिसका उल्लेख मैं पहले कर आया हूँ। यह 'विज्ञात' स्वरूप के 'साक्षात्कार' की अवस्था है। यह न तो योगियों की तुरीयावस्था है, न सूफियों का 'हाल' है, न मूर्च्छा है, न बेहोशी। उपनिषदों में किसी ऋषि की मूर्च्छा या बेहोशी की कहीं कुछ भी चर्चा नहीं है। उपनिषदों की बातें बेहोशों और मूर्च्छितों की बातें नहीं हैं, स्वाभाविक पद्धति से तत्वचिंतन करनेवाले ऋषियों की बातें हैं।

बृहदारण्यक के उक्त वचन में सूफियों और कैथलिक ईसाइयों का 'माधुर्य भाव' भी किसी किसी को दिखाई पड़ता है। पर वह वचन केवल दृष्टांत रूप में कहा गया है; 'जैसे' शब्द से यह बात स्पष्ट है। उसमें उपास्य ब्रह्म की प्रियतमा के रूप में भावना नहीं है, केवल स्वरूप साक्षात्कार की अनुभूति का उपमिति प्रमाण द्वारा अनुमान कराया गया है। एक स्थान पर उपनिषद् में यही बात इस ढंग से कही गई है कि ब्रह्म साक्षात्कार का आनंद या ब्रह्मानंद प्रियतमा के समागम से सौगुना होता है। हमारे यहाँ के कृष्णोपासक भक्त संप्रदाय में जो 'माधुर्य भाव' पाया जाता है उसमें और सूफियों तथा रोमन कैथलिक ईसाइयों के 'माधुर्य भाव' में स्वरूपभेद है। उसे हम आगे चलकर दिखाएँगे।

पाश्चात्य दृष्टि के अनुसार धर्म का भक्तिपक्ष या प्रेमपक्ष रहस्यवाद (मिस्टिसिज्म) कहलाता है और भक्ति या प्रेम का आधारभूत तत्वज्ञान भी उसी रहस्यवाद के भीतर घसीटा जाता है। योरप के लोग हमारे भक्तिमार्ग का भी वर्णन 'रहस्यवाद' के नाम से करते हैं और उपनिषद् के ज्ञानकांड को भी, उसमें दर्शनशास्त्र या वेदांत का मूल देखते हुए भी, रहस्यवाद कहते हैं। अतः 'रहस्यवाद' शब्द की जो भावना योरप में है उसी के ठीक ठीक अनुरूप अपने यहाँ के भक्तिमार्ग की और उपनिषद् की ब्रह्मविद्या की व्याख्या करने की प्रवृत्ति यहाँ भी कुछ दिनों से दिखाई पड़ती आ रही है। महर्षि देवेंद्रनाथ ठाकुर ने अपने लेखों, व्याख्यानों तथा अपने आत्मचरित में उपनिषदों पर रहस्यवाद का बहुत कुछ रंग चढ़ाया, जो योरपवालों को बहुत पसंद आया। विदेशी संस्कृति के देश में कुछ गहराई तक फैलने से विदेशी दृष्टि से अपने यहाँ की बातों को देखने का रिवाज इतिहास, काव्य आदि में भी थोड़ा बहुत पाया जाता है। शुद्ध ज्ञान के प्रकरण में तो सम्यक् दृष्टि चाहिए—न देशी, न विदेशी।

यूनानी, रोमन आदि और प्राचीन आर्य जातियों के समान प्राचीन भारतीय आर्यों की दृष्टि भी तात्विक ही रही।[१] उपनिषद् का 'ज्ञान-कांड' पाश्चात्यों को 'रहस्यकांड' के रूप में केवल इसलिये दिखाई पड़ता है कि उनमें कहीं कहीं जिस पद्धति से स्वरूप निरूपण हुआ है वह चिंतन-पद्धति या तर्क पद्धति नहीं दी हुई है। पर उपनिषदों में विचारधारा बराबर मिलती है। बातों को दृष्टांत आदि देकर समझाने का प्रयत्न बराबर पाया जाता है। याज्ञवल्क्यजी जनक राजा की सभा में जाकर लोगों से पूरा शास्त्रार्थ करते हैं, और खंडन मंडन के उपरांत ब्रह्म का प्रतिपादन करते हैं। यह सब तत्वचिंतन (रैशनलिज्म) का मार्ग है, दर्शनशास्त्र की पद्धति है, 'रहस्यवाद' नहीं। ऋषियों की इसी परंपरा का अनुसरण कर, बादरायण ने ब्रह्मसूत्रों की रचना की, जिनमें बादरि, काशकृत्स्न, औडुलोमि इत्यादि के भिन्न भिन्न मतों का भी उल्लेख है। 'रहस्यवाद' का मूल मंत्र है 'अज्ञात की उपासना'। उपनिषदों का मूलमंत्र है स्वरूपबोध के सहित उपासना। उपनिषदों के पूर्व यज्ञादि कर्मकांड के द्वारा जो 'पूजा' होती थी वह पूज्य के स्वरूपबोध के साथ नहीं होती थी—उसमें पूज्य का वास्तविक ब्रह्मस्वरूप ज्ञान या विद्या द्वारा प्रतिष्ठित नहीं रहा करता था। इसलिये केवल ऐसी उपासना उपनिषदों में अविद्या की उपासना कही गई, जिसके संबंध में ईशोपनिषद् में कहा गया है—

अन्धन्तमः प्रविशन्ति येऽविद्यामुपासते।

जो अविद्या की उपासना करते हैं वे गहरे अंधकार में पड़े रहते हैं। इस

---

१ टेकेन आल इन आल, इट इज एविडेंट दैट मिस्टिसिज्म प्लेड ऐन इनकांस्पिक्युअस रोल इन द रेलिजस लाइफ अव द हेलेनीज। द ग्रीक जीनिअस लव्ड क्लिअरनेस् ऐंड सेल्फ पजेशन टू वेल् टु सीक द डिवाइन इन मिस्टिकल डार्कनेस ऐंड सेल्फ सरेंडर।

× × ×

परहैप्स नो सेमी-सिविलाइज्ड पीपुल वाज एवर मोर फ्री फ्राम मिस्टिसिज्म, इन अवर सेंस अव द टर्म, दैन द ओल्ड रोमन्स।

—जेम्स एच० ल्यूबा

(द साइकोलाजी अव रेलिजस मिस्टिसिज्म)

प्रकार हमारे यहाँ आरंभ में ही केवल 'अज्ञात की उपासना' का, 'रहस्यवाद' का, निषेध कर दिया गया।

भारतवर्ष में भक्तिमार्ग का विकास किस प्रकार हुआ यह हम दिखा आए हैं। उसका तात्विक आधार कहीं बाहर से नहीं लिया गया। 'पूजा' की भूमि के उपरांत जब तत्वचिंतन द्वारा ब्रह्म के स्वरूप की प्रतिष्ठा हुई तब साथ ही उसके उभयात्मक स्वरूप को लेकर 'उपासना' की भूमि तैयार हुई। इसी 'उपासना' से आगे चलकर प्रेमप्रधान भक्ति का प्रवर्तन हुआ। अतः इस भक्ति के तात्विक आधार का जहाँतक संबंध है वहाँतक रहस्यवाद का कहीं नाम तक नहीं है। रहस्यवादी यह प्रकट करता है कि 'ज्ञात से, मुझसे कोई प्रयोजन नहीं, मैं तो सीधे अज्ञात में जाकर रमता हूँ'। शुद्ध भक्त साफ कहता है कि 'अज्ञात में कोई हृदय रमा ही नहीं सकता; मैं ज्ञात में हृदय रमाता हूँ पर इस बात की भावना रखता हुआ कि जितना मुझे ज्ञात है वह उतना ही नहीं है—वह उसके आगे अनंत और असीम है'। 'अज्ञात की उपासना' कहने से यह ध्वनि निकलती है कि उपासक 'अज्ञात' को भी जानता है। पर इस प्रकार के ज्ञानरहस्य का हमारे यहाँकी भक्ति में कोई स्थान नहीं है।

उसी भक्तिमार्ग को हम 'रहस्यवाद' का पर्याय कह सकते हैं जिसमें प्रेम के आलंबन का स्वरूप बिलकुल आरोपित हो, तत्वचिंतन द्वारा प्रतिष्ठित न हो। अब हम इस दृष्टि से विचार करते हैं कि भारतीय भक्तिमार्ग को रहस्यवाद कहना कहाँतक ठीक है। यह हम दिखा आए हैं कि भागवत धर्म में भक्ति के लिये ब्रह्म का जो 'नारायण' स्वरूप लिया गया उसका उल्लेख शतपथ ब्राह्मण में है। 'नारायण' का अभिप्राय है ब्रह्म का वह स्वरूप जो नर प्रकृति का अनुरंजनकारी हो। कार्यलक्षण लेने पर वह स्वरूप रक्षक और पालक का ठहराया गया। रक्षक और पालक स्वरूप किस प्रकार नित्य और सत् है, यह सिद्ध किया जा चुका है। यह आरोपित स्वरूप नहीं है, तत्वतः ज्ञात स्वरूप है।

ज्ञान द्वारा प्रदत्त उक्त स्वरूप का आधार पाकर तब भावक्षेत्र में प्रवेश हुआ है। जैसा कि पहले दिखाया जा चुका है, इसी भावक्षेत्र में 'रहस्य' का प्रकृत उपयोग है। नर प्रकृति का अनुरंजन करनेवाला ब्रह्म जो पालक और रक्षक स्वरूप कार्यलक्षण द्वारा प्राप्त हुआ वह

हमारे देखने में कम ध्यान दिया गया है। कृष्ण ने कहा है कि इस जगत् में जो कुछ 'श्रीमत्' और 'ऊर्जित' दिखाई पड़े उसमें मुझे समझो। इसका अर्थ कहाँ तक जाता है, यह विचारना चाहिए। इस वचन में इस बात का संकेत है कि उपास्य को बिलकुल परोक्ष रखकर उपासना करने की आवश्यकता नहीं। यह जगत् ब्रह्म से भिन्न नहीं है अतः इसी में उपासना और भक्ति करने के लिये भगवान् की प्रत्यक्ष कला मिल जायगी। आगे चलकर भागवत में हम इसी तथ्य का स्पष्टीकरण पाते हैं। ब्रज के गोप इंद्र की पूजा किया करते थे। श्रीकृष्ण ने नंद से कहा कि इससे अच्छा तो यह है कि हम इस पर्वत (गोवर्द्धन) की पूजा करें, गायों की पूजा करें, ब्राह्मणों की पूजा करें। जो साक्षात् या सीधे पालनपोषण आदि करता दिखाई दे वही देवता है—

तस्मात्सम्पूजयेत्कर्म स्वभावस्थः स्वकर्मकृत्।
अञ्जसा येन वर्त्तेत तदेवास्य हि दैवतम्॥
तस्माद्गवां ब्राह्मणानामद्रेश्चारभ्यतां मखः।
य इन्द्रयागसम्भारास्तैरयं साध्यतां मखः॥

—भागवत १०, २४, २३–२४

यही 'अंजस पूजा' साक्षात् रक्षक, साक्षात् पालक और साक्षात् रंजक की पूजा—हमारी भक्तिभावना का प्रधान लक्षण है। बिना इस 'अंजस पूजा' के हृदय का परिष्कार और शुद्धि कदापि नहीं हो सकती। यदि किसी पर्वत से, किसी नदी से, किसी वृक्ष से, किसी पशु से—प्रकृति के छोटे बड़े किसी पदार्थ से—लोक का उपकार होता है तो उसमें जो हमारी पूज्य बुद्धि होगी वह भगवान् ही के प्रति समझनी चाहिए। जिस व्यक्ति या वस्तु से लोक का कल्याण और रंजन होता है, हमें समझना चाहिए कि उस व्यक्ति या वस्तु के रूप में भगवान् ही हमारा कल्याण और रंजन कर रहे हैं। इस प्रकार के प्रत्यक्ष रूपों के प्रति पूज्य बुद्धि हमारे धर्म की वह हृदयवृत्ति है जो उसे उन सामी (पैगंबरी) मजहबों से अलग करती है जो ऐसे प्रत्यक्ष रूपों के प्रति पूज्य भाव रखना पाप कहते हैं।

'पूजा' से आगे 'उपासना' और 'भक्ति' के लिये भी इसी 'अंजस मार्ग' सीधे मार्ग का अवलंबन हमारे यहाँ हुआ। उपास्य को अज्ञात रखकर उपासना करने की पद्धति को, 'अविद्योपासना' की पद्धति को, हटाने का प्रयत्न तो उपनिषदों ने किया। उसी विचारसूत्र को पकड़े हुए और आगे

बढ़कर भक्तिमार्ग में 'परोक्षता' का भी परिहार किया गया और प्रेमलक्षणा भक्ति के लिये भगवान् की पूर्ण प्रत्यक्ष कला के अधिष्ठान अवतार लिए गए। पाश्चात्य भक्तिमार्ग 'अज्ञात के प्रेम' के कारण शुद्ध प्रेममार्ग न रहकर 'रहस्यवाद' हो गया।

भगवान् के अवतार श्रीकृष्ण का इसी भूलोक पर एक निर्दिष्ट व्यक्तित्व है जिसके मधुर पक्ष का पूर्ण प्रकाश भागवत ने किया। श्रीकृष्ण की बाललीला और प्रेमलीला का बहुत ही स्वाभाविक और चित्ताकर्षक वर्णन उक्त पुराण में पाया जाता है। उसी निर्दिष्ट लीला को लेकर भक्त लोग प्रेममग्न हुआ करते हैं—अज्ञात की अनिर्दिष्ट भावना को लेकर नहीं। भारतीय भक्तिमार्ग (सगुण) के भक्त भगवान् को मनुष्य के जीवनक्षेत्र में रखकर उनकी प्राकृत नरलीला में—उनकी शैशव क्रीड़ा में, उनके गोचारण में, उनके वेणुवादन में—अपना हृदय रमाया करते हैं। यही उनके हृदय की स्थायी वृत्ति है; रहस्य भावना नहीं। हाँ, उनकी वृत्ति बीच बीच में कभी रहस्योन्मुख भी हो जाती है, जैसे बालकृष्ण के मिट्टी खाने पर जब यशोदा उनका मुँह खुलवाती हैं तब उसके भीतर अखिल विश्व का प्रसार देख वे स्तंभित हो जाती हैं। इसी प्रकार रहस्योन्मुख होकर वे प्राकृत नरलीला का वर्णन करते करते इस बात की ओर भी संकेत देते हैं कि ये वही हैं जो अव्यक्त, अनादि, अप्रमेय और त्रिगुणातीत हैं, इस त्रिगुणातीत की भावना भी जोड़ लेने से उनकी सगुण भावना में कुछ भी बाधा नहीं पड़ती। प्रेममयी गोपिकाएँ उद्धव से कहती हैं कि वे त्रिगुणातीत भी हैं, इससे क्या!

सूर इते पै गारि कहा है जो पै त्रिगुन अतीत।

पर, जैसा कि ऊपर कहा गया, यह रहस्य कुतूहल भक्त के हृदय की स्थायी वृत्ति नहीं। इसका केवल बीच बीच में संचरण हुआ करता है। भक्त जो अपना हृदय निछावर किए रहता है वह भगवान् की व्यक्त स्वाभाविक नरलीला पर। वह प्रकृति को, भगवान् की योगमाया को, उनसे अलग नहीं करता। भगवान् के जिस नर स्वरूप और नरलीला में भक्त अपना हृदय लीन रखता है उसकी नित्यता उसका नित्य अभिलाष है। उस स्वरूप और लीला के नित्य अवस्थान के लिये वह गोलोक, साकेत आदि की भावना करता है। गोलोक में वही वृंदावन, वही यमुना, वही वंशीवट, वही कृष्ण, वही राधा, वही सब कुछ नित्य स्वरूप में रहता है। नित्यता की

